गईं। उसने बार बार भरती हुई अपनी आँखें भी पोछीं, जिनकी भीतरी सफेदी को गहरी लाली ने पी लिया था, जिनके कोने गर्म आँसुओं से फूल गये थे, जिनकी पपनियों पर उजले अश्रु-विन्दु ताराओं की तरह शोभ रहे थे और जो आँसू की बारीक बूंदों की झड़ी से कातर थीं। तब शोक में लटकती अलक-लताओं को, जो आँसू से भीगे गालों पर लग गई थीं, उसने कानों को ऊपर चढ़ाया। ढीली होकर नीचे लटकती बालिका में फँसी हुई टेढ़ी लटों को अलग हटाया। अश्रु-प्रवाह से पूर्ण गीले, कुछ नीचे गिरे हुए और तरंगित अञ्चल को हाथ से ऊपर उठाया। (आँसू से भीगे गालों पर) सटे रेशमी कपड़े की लाली की परिछाही जिस कुबड़ी दासी के लावण्य पर पड़ी उसने राजहंसमुखवाले राजत पात्र को झुकाया, जिससे निकले जल से रानी ने अपना मुख-कमल धोया। जन्म से गूंगा दास हाथ में धुला हुआ स्वच्छ रुमाल लिए था, जिससे रानी ने हाथ पोंछे। निर्निमेष आँखों से देर तक बेटे का मुँह देख कर बार बार लम्बी साँसे लेकर वह बोली "वत्स, तुम अप्रिय, निर्गुण या त्याज्य नहीं हो। मेरे थनके दूध के साथ ही तुमने मेरा हृदय पी लिया। किन्तु इस समय अतिशय स्वामि-भक्ति से आच्छादित मेरी दृष्टि तुम्हें नहीं देख सकती। और भी, पुत्र, मैं राज्य का उपकरण अकरुण लक्ष्मी या पृथ्वी नहीं हूं, जिनका व्यसन अन्य पुरुषों को देखना है। मैं धर्म-धवल कुल में उत्पन्न हुई हूँ, कुल-कलत्र हूँ और मेरा धन मेरा चरित्र है। क्या तुम यह भूल गये हो कि सिंह की भाँति मैं सौ सौ समरों में विजयी पुरुष-श्रेष्ठ की घरनी हूं। मेरे समान वीर-जा, वीर-जाया, वीर-जननी तथा पराक्रम-क्रीत स्त्री और कर ही क्या सकती है? तुम्हारे पराक्रमी पिता ने—भरत, भगीरथ और नाभाग के समान नरेन्द्र-श्रेष्ठ ने—मेरा पाणि-ग्रहण किया। सेवा में दोड़ करने वाली अनन्त सामन्तों की स्त्रियों ने सोने के घड़ों को उड़ेल कर इस शिर पर अभिषेक किया। इस ललाट को महारानी के पट्ट-बन्ध का मनोरथ-दुर्लभ सत्कार प्राप्त हुआ तुम्हारे-जैसे पुत्रों ने इन स्तनों का पान किया, जिन स्तनों पर का चीनी रेशमी वस्त्र शत्रु-कलत्रों द्वारा डुलाये जाते चमरों की हवा में हिलता रहता था। मैंने सौतों के शिर पर ये चरण रखे, जिनकी पूजा राजधानी भर की कुटुम्बिनियों ने प्रणाम करते समय अपने मुकुट पर की मणि-मालाओं से की। इस प्रकार मेरे सभी अवयव कृतार्थ हुए; मेरे पुण्य क्षीण हो गये; अब और क्या अपेक्षा करूँ? अविधवा ही मरना चाहती हूँ। स्वामी के भस्म हो जाने पर आर्यपुत्र से रहित हो कर रति की भाँति मैं निरर्थक प्रलाप नहीं

---

१. कान का एक गहना।

कर सकती। तुम्हारे पिता की पाद-धूलि के समान पहले ही स्वर्ग जाकर उनके वहाँ आने की बात कह कर शूरानुरागिणी सुराङ्गनाओं से खूब सम्मानित हूँगी। अभी मैंने जो दारुण दुख देखा उससे दग्ध हो चुकी हूं। अब यह अग्नि मेरा क्या जलायगी ? इस समय मरने से जीवित रहना ही दुस्साहस होगा। पति-वियोग के इस शोकानल से, जिसका इन्धन अक्षय स्नेह है, यह अनल अतिशीतल है। जब कैलास-तुल्य प्राणेश्वर प्रवास करने जा रहे हैं, तो इस पुराने तिनके के समान तुच्छ जीवन के लिए लोभ करना कहाँ तक उचित है ? और भी, पुत्र, अगर नरपति के मरण की अवहेलना कर मैं महापापिन जीवित भी रहूँ, तो तुम्हारे राज्य के सुख मुझे स्पर्श नहीं करेंगे। दुख से दग्ध व्यक्तियों की भूति[1] अशुभ अप्रशस्त और निरुपयोग होती है। वत्स, इस लोक में मैं विधवाओं के यश से रहना चाहती हूँ, न कि शरीर से। इसलिए, तात, अब मैं ही तुम्हें मनाती हूं कि मेरे मनोरथ की प्रतिकूलता से मुझे फिर क्लेश न पहुंचाओ।" इतना कह वह पैरों पर गिर पड़ी।

उसने सत्वर अपने दोनों पाँव हटा लिये और नीचे झुक कर माता को, जिसका मस्तक धरती पर आ गया था, अपने दोनों हाथों से पकड़ कर ऊपर उठा लिया। शोक की दुर्निवारता समझ कर, कुलाङ्गनाओं के योग्य उसी काम को श्रेयस्कर मान कर, और उसका दृढ निश्चय जान कर वह चुपचाप अधोमुख हो गया। यह सच है कि स्नेह से कातर होने पर भी कुलीन व्यक्ति देश और काल के अनुरूप आचार का अभिनन्दन करता है।

देवी यशोवती ने भी बेटे का आलिङ्गन कर उसके शिर को सूंघा और अन्तः-पुर से पैदल ही निकल गई। अन्तःपुर-वासियों के क्रन्दन से भरी दिशाओं ने मानो उसे रोकना चाहा, तथापि वह सरस्वती-तीर पर चली गई। वहाँ उसने स्त्रीके स्वभाव के अनुकूल कातर दृष्टिपातों से, मानो लाल कमलों से, अग्नि की पूजा की और जैसे चन्द्रमा भगवान् सूर्य में प्रवेश करता है, वैसे ही उसने अग्नि में प्रवेश किया। हर्ष भी मातृ-मरण से विह्वल होकर बन्धुओं के साथ पिता के पास आया। और देखा कि पिता के प्राणों के व्यापार बहुत कम बच रहे हैं, आँखों के तारक घूम रहे हैं, और तारक-राज ( चन्द्र ) की तरह अस्त की अभिलाषा कर रहा है। वह असह्य शोक से अभिभूत हो गया। पितृ-स्नेह ने उसका धैर्य छुड़ा दिया। सकल दुर्मद महीपालों के मस्तकों से सेवित पितृ-पाद-पद्मों को आलिङ्गन किया और मानो बड़े बड़े बादलों से बनी आंखों से अत्यन्त स्वच्छ अश्रु-प्रवाह बरसाता हुआ वह साधारण आदमी की तरह मुक्तकण्ठ से

---

१. रहना; भस्म।

से देर तक रोया। यह अश्रु-प्रवाह क्या था, मानो भीतरी ताप से पिघलता उसका मुख-चन्द्र था, मानो जल में परिणत होता उसके दांतों का ज्योत्स्ना-जाल था, मानो उसकी आँखों का पिघलता लावण्य था, मानो उसके मुख से झरता सुधा-रस था।

राजा की आँखें बन्द हो रही थीं, तो भी अविरत रोने का शब्द कानों में पड़ने से उसे पहचान लिया और धीरे धीरे कहने लगा—"तुम्हें ऐसा नहीं होना चाहिये। आप-सरीखे पुरुष अधीर नहीं होते। लोगों का पहला अवलम्बन मनस्विता है और दूसरा राज-कुल। कहाँ आप मनस्वियों अर्थात् धीरों में श्रेष्ठ सभी गुणों के आश्रय-स्थान और कहाँ यह घबड़ाहट? 'कुल-प्रदीप हो' ऐसा कहना तुम्हें छोटा बनाना है, तुम तो सूर्य के समान तेजस्वी हो। 'पुरुष-सिंह हो' यह कहना तुम्हारी निन्दा है, क्योंकि तुमने तो शूरता और प्रखर प्रज्ञा से अपना पराक्रम बढ़ाया है। 'यह पृथ्वी तुम्हारी है' यह पुनरुक्त है; क्योंकि तुम्हारे लक्षण ही तुम्हारा चक्रवर्ती होना बता रहे हैं। 'लक्ष्मी को ग्रहण करो' यह विरोधात्मक वाक्य है; क्योंकि स्वयं लक्ष्मी तुम्हें ग्रहण कर चुकी है। 'इस लोक को स्वीकार करो' यह तुम्हारे लिए नाकाफी है, क्योंकि तुम दोनों लोक जीतने के इच्छुक हो। 'कोष स्वीकार करो' यह कहना निरुपयोग है; क्योकि तुम चन्द्र-किरण-सदृश निर्मल यश सञ्चय करने में दत्तचित्त हो। 'राजाओं को अपनाओ' यह व्यर्थ है, क्योंकि तुमने अपने गुणों से जगत अपना लिया है। 'राज्य-भार वहन करो' यह अनुचित नियोग है; क्योंकि तुम तीनों भुवनों का भार वहन करने योग्य हो। 'प्रजा पालो' यह अनुवाद ही है, क्योंकि तुम अपनी लम्बी भुजाओं से दिशाओं की रक्षा कर रहे हो। 'परिजन पालो' यह लोकपालोपम के लिए आनुषङ्गिक ही है। 'शस्त्राभ्यास करो' धनुष की प्रत्यञ्चा के घाव से जिस का प्रकोष्ठ काला हो गया है उसे यह आदेश देना निरर्थक है, 'चपलता रोको' नूतनतर वयस में ही जिसने इन्द्रियनिग्रह कर लिया है उसके लिए मेरी यह वाणी बिना अवसर की है। 'शत्रुओं को निःशेष करो' यह स्वभाव से तेजस्वी व्यक्ति के लिए चिन्ता करना है। इस प्रकार कहते हुए ही उस राज-सिंह ने सदा के लिए अपनी आँखें बन्द कर लीं।

इसी समय सूर्य भी तेजरूपी आयु से वियुक्त हुआ। राजा का जीवन अपहरण करने में उसका जो अपराध[1] हुआ, उससे लजाते हुए उसने अपना मुँह नीचे लटका लिया। राज-मृत्यु की शोकाग्नि से मानो भीतर ही भीतर जलता हुआ

---

१. दिन में—सूर्य के अधिकार समय में—राजा के मरने से सूर्य अपराधी हुआ।

वह लाल हो गया, मानो अप्रिय प्रभु के लिए लोकाचार का अनुसरण करता हुआ वह आकाश से धीरे धीरे उतरा, मानो राजा को जलाञ्जलि देने की इच्छा से वह पश्चिम सागर के समीप पहुँचा। जलाञ्जलि देते ही उसके सहस्र कर मानो शोकानल से जल कर लाल हो गये।

इस प्रकार महाराज की मृत्यु से अत्यन्त विरक्त और शान्त हो कर सूर्य ने गिरि-गुहा के भीतर प्रवेश किया। आतप मानो लोगों की बढ़ती हुई अश्रु-वृष्टि से भीग कर शीतल हो गया। जगत मानो सभी लोगों की रोने से लाल आँखों की कान्ति से लाल हो गया। दिवस मानो अगणित लोगों की गर्म साँसों से जल कर नीला हो गया। कमलों को छोड़ कर श्री मानो राजा के पीछे चली। मानो पति के शोक से कान्ति-विहीन हो कर पृथ्वी श्याम हो गई। कुल-पुत्रों की तरह कलत्रों को छोड़कर दुखी चक्रवाक जलाशय के तटों का आश्रय लेकर करुण प्रलाप करने लगे। कमलों ने मानों कोमल पत्तों के टूटने के भय से कोशों को सङ्कोचित कर लिया[1]। दिग्वधुओं के फूटे हृदय की रुधिर-धार की तरह लाल आभा वह चली। तेज का अधीश ( सूर्य ), जिसकी केवल लालिमा बची हुई थी, धीरे धीरे दूसरे लोक को चला गया[2]। प्रेत-पताका की भाँति लाल सन्ध्या आई, जिसकी लाली गगन-तल में फैल रही थी। शव-शिविका के अलङ्कार स्वरूप काले चमरों के समान दर्शन-प्रतिकूल[3] अन्धकार दीखने लगा। किसी ने कृष्ण अगुरु की चिता के समान काली दिशाओं वाली रात बनाई। गज-दन्त के समान अमल पत्तों तथा केसरों से युक्त कुमुद खिलने लगे, मानो ( पति के ) साथ मरने को उद्यत रानियाँ हँस रही थीं, जो हाथी-दाँत के निर्मल पत्रों से बनी कर्णिकायें[4] पहन थीं और जिनकी मुण्ड-मालायें बकुलों की बनी थीं। पेड़ों के ऊपर घोसलों में चिपटी हुई चिड़ियों की मीठी चहक सुनाई पड़ने लगी, जो नीचे उतरते देव-विमानों की घण्टियों की बोली की तरह लगती थी। स्वर्ग-मार्ग में जाते हुए राजा की अगवानी करने के लिए आये हुए इन्द्र के आतपत्र के समान चन्द्र पूर्व दिशा में दिखाई पड़ा।

---

१. या, ( शोक से ) कुशों पर पड़े रहने वाले ( भृत्यों ) ने छत्र-भङ्ग से डर कर अपने सञ्चित-धन को छिपा लिया।

२. या, तेज का अधीश राजा, जिसका केवल अनुराग बचा हुआ था, धीरे धीरे परलोक को चला गया।

३. अशुभ-दर्शन वाला; दृष्टि-अवरोधक।

४. कान का एक गहना।

तब सामन्तों और पुरवासियों ने, जिनके आगे पुरोहित थे, स्वयं अपने कँधे समर्पित किये। शव की शिविका लेकर सरस्वती नदी के तीर पर गये। वहां उन्होंने नरपति-योग्य चिता में शिवि-सदृश उस राजा को अग्नि के सत्कार के साथ इस तरह भस्म कर दिया कि उसका केवल यश ही शेष रह गया।

राजकुल से सम्बद्ध सभी शोक-मूक लोगों से, मानो इकट्ठे हुए सकल जीव-लोक से, घिर कर हर्ष ने भी भीतरी शोकानल से तपे स्नेह-द्रव से बाहर सिक्त होते हुए, बिना बिछावन की धरती पर बैठे बैठे ही राजाओं के साथ भीमरथी[1] के समान डरावनी वह सारी रात जग कर बिताई। और उसने सोचा—"तात के दूर होने पर अभी संसार की अवस्था यह है। लोगों के ( उन्नति ) मार्ग भग्न हो गये। मनोरथ रुक गये। आनन्द के द्वार बन्द हो गये। सत्य-वादिता सो गई। ( आनन्दमय ) जीवन-यात्रा लोप हो गई। भुज-बल विलीन हो गया। मधुर-भाषिता अस्त हो गई। पौरुष का प्रवास हो गया। समर-दक्षता समाप्त हो गई। परगुण-प्रीति नष्ट हो गई। विश्वास-पात्र रहे नहीं। सु-चरित निराश्रय हो गये। शास्त्र निरुपयोग हो गये। अतिशय पराक्रम-रुचि अवलम्ब-विहीन हो गई। विशेषज्ञता कथा में ही शेष रह गई। जनता शक्ति को जलाञ्जलि दे। प्रजापालकत्व संन्यास ग्रहण करे। उत्तम मनुष्यता वैधव्य-वेणी बाँधे। राजश्री आश्रम का आश्रय ले[2]। वसुमती धवल वस्त्र धारण करे। विलासिता वल्कल पहने। तेजस्विता तपोवनों में तपस्या करे। वीरता चीवर धारण करे। किन्तु, कृतज्ञता उन्हें कहाँ खोजने जायगी? विधाता महापुरुष निर्माण करने के वैसे परमाणू फिर कहाँ पायगा। गुणों की दशो दिशायें शून्य हो गईं। धर्म का जगत अन्धकार हो गया। अब शस्त्र से जीनेवालों का जन्म निष्फल है। तात के बिना कहां से आयगी समूचे दिन तक होने वाली वीरों की वह सभा, जिसमें समर की अतिशय रुचि से शुरू की गई रण-कथाओं से सुभटों के कपोल रोमाञ्चित हो जाते थे? यदि स्वप्न में भी मैं उनका लाल और लम्बी-आँखों वाला मुख-कमल देख पाता! यदि जन्मान्तर में भी मैं उनकी लोह-स्तम्भों से अधिक गरिमापूर्ण भुजाओं का पुनः आलिङ्गन कर सकता! यदि लोकान्तर में भी मैं "पुत्र, पुत्र" कह कर पुकारते समय उनकी सुधा-रस-वर्षिणी और मथे जाते क्षीर-सागर के

---

१. नरक-नदी, काल-रात्रि। सतहत्तर वर्ष, सतहत्तर मास और सतहत्तर दिन के बीतने पर एक भीमरथी रात होती है, जिसके पार करने पर नर सौ वर्ष तक जीता है।

२. इस वाक्य से हर्ष की बहिन राज्यश्री का भी दुर्भाग्य सूचित होता है।

निनाद-सदृश गम्भीर वाणी सुन सकता।" इसी तरह चिन्ता करते करते उसने कठिनाई से रात बिताई।

ताम्रचूड़ मानो शोक से मुक्तकण्ठ हो चिल्लाने लगे। घरेलू मोरों ने गृह-गिरि[1] पर लगे तरु के शिखर से अपने को गिराया। निवास छोड़ कर पक्षी वन की ओर चले। तम तत्क्षण विरल हो कर विलीन हो गया। आत्म-स्नेह[2] मन्द हो जाने से दीप अभाव की अभिलाषा करने लगे। (प्रातःकालीन) चमकीले और लाल वल्कल से आवृत नभ ने मानो संन्यास ग्रहण किया। प्रभात समय में चटकाओं के कन्धों के समान धूसर तारायें एकत्र हो रही थीं, मानो राजा की छोटी छोटी हड्डियाँ चुनी जा रही थीं[3]। पर्वत के गैरिक आदि धातुओं से युक्त कपोल वाले[4] वन-करि-कुल विविध सर, सरिता और तीर्थों की ओर चले। प्रेत को अर्पित किये जाने वाले शुद्ध भात के उजले पिण्ड के समान[5] चन्द्र पश्चिम सागर के पुलिन पर गिरने लगा। उस (चन्द्र) का तेज मानो राजा की जलती चिता के धुएं से धूसर हो गया था। उसका चित्त मानो राजा की शोकाग्नि से जल कर काला हो गया था। उसका शरीर मानो अन्तःपुर की समस्त प्रोषित रानियों के मुखचन्द्रों का उद्वेग देख कर भाग रहा था। पहले ही अस्त हुई रोहिणी की चिन्ता से मानो उदास हो कर वह धीरे धीरे अस्त हो गया। राजा की भाँति सूर्य आकाश में चढ़ कर शोभित हुआ और राज्य की भांति रात्रिकाल का परिवर्तन हो गया।

जैसे जगते हुए राजहंस कमलाकर को जगाते हैं, वैसे ही बुद्धिमान् राजाओं ने जब हर्ष को सान्त्वना दी, तो वह महल से निकल कर (स्नान करने के लिए) चला। उसकी आँखें जल रही थीं। नूपुरों की बोली बन्द होने से घरेलू हंस मूक थे। अन्तः-पुर में शोकाकुल कुछ कञ्चुकी मात्र रह गये थे। आंगन में पिता के परिजन खड़े थे, जो बनैले हाथियों के उस झुण्ड के समान लगते थे जिसका स्वामी गिर गया हो। अपने खम्भे के निकट दुखी राज-कुञ्जर निश्चल और सुस्त पड़ा था और उसकी पीठ पर महावत रो रहा था। अश्वरक्षकों के रोने से अस्तवल में राजा का घोड़ा

---

१. बनावटी पहाड़।

२. अपना तेल; अपने से स्नेह।

३. मृत व्यक्ति के दाह-संस्कार के बाद दूसरे या तीसरे दिन जली हुई हड्डियाँ चुन कर गङ्गा के जल में या अन्य तीर्थों में डाली जाती हैं।

४. या, राजा के अवशेष से भरे घड़े लेकर।

५. शुद्ध मोम के गोले के समान उजला।

व्यथित हो रहा था। शून्य सभा-भवन में 'जय जय' की ध्वनि बन्द थी। सरस्वती-तीर पर पहुँच कर उसने नदी में स्नान किया और पिता को जल दिया। नहा कर उसने दो धुले दुकूल पहने। बिना बाल झाड़े ही, चमर[1] आतपत्र और लोगों को हटाने वाले सिपाहियों के बिना, घोड़ा लाये जाने पर भी पैदल ही वहाँ से चल पड़ा। नाक के नोक पर लगी कमल-सदृश लाल आँखों से वह मानो शोक की अग्नि बाहर निकाल रहा था, इस आशङ्का से कि केवल उसी के हृदय में स्थित उसका पिता कहीं जल न जाय। उसके ताम्बूल-रहित, चिर-प्रक्षालित, निचले होठ से —जो कल्प-तरु के किसलय के समान स्वभाव से ही लाल था—( लाल ) प्रभा निकल रही थी; मानो वह घायल हृदय से मांस और रुधिर केवल उगल रहा था। गर्म साँसें छोड़ता हुआ वह घर आया।

राजा के प्रिय भृत्य, मित्र और मंत्री, जिनके हृदय नृप के अनेक गुणों से आकृष्ट हो गये थे, उसी दिन ( घर से ) निकल गये और रोते हुए बन्धुओं से रोके जाने पर भी उन्होंने प्रिय पुत्र-कलत्रों को छोड़ ही दिया। कतिपयों ने अपने को ( आत्म-हत्या की इच्छा से ) प्रपातों से बाँधा। कुछ तो वहीं तीर्थों में रह गये। व्यथित-चित्त होकर कतिपयों ने तृण और कुश बिछा कर अनशन-द्वारा असम शोक शान्त किया। शोकावेग से विवश हो कर कतिपयों ने शलभों की भाँति अग्नि-प्रवेश किया। कुछ, जिनके हृदय दारुण शोकानल से जल रहे थे, मौन-व्रत धारण कर हिमालय की शरण में चले गये। कतिपयों ने विन्ध्याचल की उपत्यकाओं में बनैले हाथियों की सूँडों के जल-कणों से सिक्त होते हुए पल्लव-शयन पर सो कर सन्ताप शान्त किया। सेवा-विमुख हो कतिपयों ने सुलभ भोगों को भी छोड़ दिया और जंगल के शून्य स्थानों में परिमित ग्रासों पर ही रहने लगे। कुछ तो मुनि हो गये, धर्म ही जिनका धन हुआ, जो पवन पीकर रहे और जिनकी धमनियाँ बाहर निकल आईं। काषाय वस्त्र धारण कर कतिपयों ने पर्वत पर कापिल मत[2] अध्ययन किया। कतिपयों ने चूडामणि हटा कर शिर पर जटा बढ़ाई और शिव की शरण में चले गये। लाल और लम्बे चीवर से आवृत हो दूसरों ने स्वामि-भक्ति चमकाई। कुछ तो तपोवन-मृगों की जीभों से चाटे जाते हुए बूढ़े हो गये। फिर कतिपयों ने ( संन्यास ) व्रत धारण किया और नयन-पुटों तथा कमण्डलों में—जो किसलय-सरीखे हाथों से मले गये थे तथा लाल लगते थे —जल वहन करते हुए मुण्ड-मस्तक हो घूमने लगे।

---

१. 'निश्वासपर' की जगह 'निश्वामर' पढ़िये।

२. सांख्य शास्त्र।

पितृ-शोक से विह्वल देव हर्ष की अवस्था वैसी ही रही । उसने श्री को शाप, मही को महापातक, राज्य को रोग, भोगों को भुजङ्ग, घर को नरक, बन्धु को बन्धन, जीवन को अयश, देह को द्रोह, आरोग्य को कलङ्क, आयु को अपुण्य-फल, आहार को विष, विष को अमृत, चन्दन को अनल, काम को आरा, और हृदय फटने को अभ्युदय समझा । वह सभी क्रियाओं से विमुख हो गया । ( इस अवस्था में ) वह पितृ-पितामह के आश्रय से आगत पुरातन कुल-पुत्रों से, वंश-परम्परा से सम्मानित तथा ग्राह्य-वचन गुरुओं से, श्रुति-स्मृति-इतिहास-विशारद वृद्ध द्विजातियों से, विद्वान् कुलीन और शीलवान अमात्यों से, शिर पर अभिषिक्त राजाओं से, आत्म-तत्व को विधिपूर्वक जानने वाले परिचित भिक्षुओं से, दुख-सुख में समान रहने वाले आश्रित गोतियों से, चित्तज्ञ प्रधान सचिवों से, निष्कारण मित्र मुनियों से, संसार की निस्सारता बताने में कुशल ब्रह्म-वादियों से,और शोक दूर करने में निपुण पौराणिकों से घिरा था ।

इन लोगों से अस्वतन्त्र होने पर उसे मन में भी शोक करने का अवसर नहीं मिला । अनुनय किये जाने पर किसी तरह वह आहार-आदि क्रियाओं में प्रवृत्त हुआ । भाई की याद करते हुए उसने सोचा—"महा-प्रलय-सदृश इस तात-मरण को सुन कर आर्य अश्रु-जल से स्नान कर कहीं वल्कल न पहन लें । या राजर्षि होकर कहीं आश्रम का आश्रय न लें । या वह पुरुष-सिंह गिरि-गुहा में न प्रवेश कर जाँय । कमल-सरीखे आँखों में खूब आँसू भर इस पृथ्वी को कहीं अनाथ न समझें । या वह पुरुषोत्तम प्रथम विपत्तिरूपी विषम विष से विह्वल हो कर अपने को भूल न जायँ । या अनित्यता से विरक्त हो कर पास आ रही राज्य-लक्ष्मी का तिरस्कार न कर दें । या दारुण दुखाग्नि से संतप्त होकर अभिषेक अस्वीकार न करें । या यहाँ आने पर राजाओं से निवेदन किये जाने पर प्रतिकूल आचरण न करें । आर्य निश्चय ही पिता के बड़े पक्ष-पाती हैं । पिता की प्रशंसा में वह सदा मुझ से कहा करते थे—"तात हर्ष, किसका हुआ या होगा फिर काञ्चन-ताल-तरु सदृश यह लम्बा शरीर, सूर्य की प्रीति[1] से दिन भर उन्मुख और विकसित रहने वाला यह मुखरूपी महाकमल वज्र-स्तम्भ-सम चमकीले ये भुज-दण्ड और मद-माते हँसते हलधर की सी यह शोभा ? ऐसा मानी, पराक्रमी या उदार दूसरा कौन है ?"

इन तथा अन्य चिन्ताओं में मग्न हो कर, भाई के आने की प्रतीक्षा में दर्शन की उत्सुकता से उसने किसी किसी तरह समय काटा ।

श्री बाणभट्ट-कृत हर्षचरित में महाराज-मरण वर्णन नामक

पञ्चम उच्छ्वास समाप्त ।

---

१. राजा सूर्य का उपासक था ।

बाण-कृत

# हर्षचरित के अष्टम उच्छ्वास का

## हिन्दी अनुवाद

( अनु० सूर्यनारायण चौधरी, कठौतिया )

## अष्टम उच्छ्वास

१ —भाग्यवानों को इच्छित वस्तुएँ प्रदान करता हुआ दैव भी मानो उनकी पूर्ण-सेवा करता है।

२ विद्वानों के सम्पर्क से, खोये हुए प्रिय स्वजन के दर्शन से, तथा बहुमूल्य रत्न की प्राप्ति से संसार में किसे सुख नहीं होता है ?

तब दूसरे दिन उठ कर राजा ने उस गाँव से निकल कर विन्ध्य-वन में प्रवेश किया। वहाँ वह बहुत दिनों तक इधर उधर घूमता रहा। एक दिन राजा घूम ही रहा था कि जंगल के सामन्त शरभकेतु का पुत्र व्याघ्रकेतु कहीं से एक युवा शबर को लेकर आया। उस युवा का केश-पाश कज्जल के समान श्यामल श्याम-लता से ललाट पर बँधा था। उसकी काली ललाट-स्थली, जिस पर तीन रेखाओं की अकारण भ्रुकुटि बनी रहती थी, रात्रि की तरह साहस के कामों में उसे सदा साथ देती थी। कर्ण-फूल के तौर पर पहने हुए सुग्गे के एक पंख की प्रभा से उसका वह कान हरा हो रहा था, जिस में निर्मल काँच मणि की कर्णिका बँधी थी। उसकी विरल पपनी वाली कुछ कुछ पीड़ित आँखें स्वभावतः अत्यन्त लाल थीं, मानो उनसे रसायन रस के उपयुक्त तरक्षु[1] का रुधिर निकल रहा था। उसकी नाक दबी हुई थी। अधर स्थूल था। चिबुक धँसी हुई थी। हनु भरी हुई थी। कपोलों पर की हड्डियाँ उन्नत थीं। गला कुछ कुछ झुका हुआ था। कंधे का आधा भाग उठा हुआ था। अनवरत धनुष झुकाने से विस्तीर्ण हुई तथा कठिन व्यायाम करने से बलवती छाती से वह विन्ध्याचल की तटवर्तिनी चौड़ी शिलाओं का मानो उपहास कर रहा था। अजगर से गुरुतर भुज-युगल से वह हिमालय पर के लम्बे शाल वृक्षों को मानो मात कर रहा था। उसके प्रकोष्ठ की पीठ पर वराह के बालों से नागदमन[2] के फूल बँधे थे और प्रकोष्ठ पर गोदन्त नामक सांप की

---

१ भेड़िया, तेंदुआ।

२ विष हरने वाली एक ओषधि।

मणि से भूषित एड़ी का वलय शोभित था। तोंद नहीं होने पर भी उसकी नाभि बड़ी थी। उसका विशाल कटि-प्रदेश कृपाण से विकराल लगता था—कृपाण, जिस का समस्त शिरोभाग पारे के रस से लिपा था, जिस की चिकनी मूठ सींग की बनी थी, जो सङ्कुचित मृग-चर्म के जाल से आवृत था, जिस का म्यान चित्रक (नामक जन्तु) के चित्र-विचित्र चर्म से तारकित था, और जो अहीरमणी ( नामक साँप ) के चमड़े से बने दो पट्टों के बीच रक्खा था। नवयौवन से क्षीण होते ऊपर से मांस मानो गिर कर उसकी मोटी जाँघों में भर गया था। उसकी कृशता पीठ पर शोभित तरकस से भरी दीखती थी—तरकस, जो भालू के चमड़े का बना था, चितकबरे बाघ के चमड़े से ढका था, जिसके लोम अलि-कुल-वत् काले थे, और जो बड़े बड़े प्रचुर तीरों से भरा था। उसकी भुजा, जिसका ऊपरी त्रिभाग चामर के पुच्छ से भूषित था, जिसकी बनावट खदिर की जटा की-सी थी, जिसकी त्वचा मोर के प्रचुर पित्त से चित्रित थी, जो बाँस के समान भारी थी, और जिसके बाएँ कंधे पर धनुष रक्खा था, अत्यन्त बलवती थी, उस भुजा पर एक खरगोश अधोमुख लटक रहा था, तेज तीर से काट कर उसकी एक टांग में बनाये हुए छेद में प्रवेशित दूसरी टांग से 'स्वस्तिक-बन्ध[1]' बन गया था, बन्धूक फूल के समान लाल रुधिर से उसकी नाक रंग गई थी, शरीर फैला हुआ होने के कारण उसकी छाती पर के कोमल और सफेद रोम स्पष्ट दीखते थे; धनुष की तेज नोक पर एक तीतर का गला बंधा था और चोंच खुली हुई होने के कारण उसका लाल तालु देख पड़ता था। खरहे और तीतर से उस शवरयुवा ने शिकार में मानो अपना अङ्गराग किया था। उसके दाहिने हाथ में विषम विष से दूषित मुँह वाला विकर्ण तीर था, जैसे जड़ी से पकड़ा गया काला साँप हो। जान पड़ता था, जैसे वह ( युवा ) पर्वत पर का जङ्गम तमाल पादप हो, यन्त्र द्वारा ढाला गया चलता-फिरता प्रस्तर-स्तम्भ हो, चलता हुआ अञ्जन-शिला-खण्ड हो, विन्ध्याचल से पिघल कर निकलता हुआ लोह-स्तम्भ हो वह करिकुल के लिए असाध्य ज्वर, कुरङ्गयूथ के लिए काल-पाश, मृगराज-वृन्द के लिए धूमकेतु और महिष-मण्डल के लिए नवमी का महोत्सव था। वह हिंसा का हृदय-सा, पाप का फल-सा, कलि-काल का कारण-सा तथा काल रात्रि का प्रेमी-सा था।

उस युवा को दूर ही में रख कर सामन्त ने राजा से निवेदन किया—'देव, भूकम्प नामक शवर-सेनापति इस समूचे विन्ध्य का स्वामी है और सभी पल्ली-पतियों में श्रेष्ठ है। यह उसी का भागनेय है। इसका नाम निर्घात है। यह विन्ध्य वन के पत्ते

---

१ आसन-विशेष।

पत्ते को जानता है, स्थानों का क्या कहना। देव इससे पूछें, यह आज्ञापालन करने में समर्थ है। इतना कहे जाने पर निर्घात ने पृथ्वी पर अपना मस्तक रखकर प्रणाम किया और तीतर के साथ खरहे का उपहार समीप लाया। राजा ने स्वयं उससे सम्मान-पूर्वक पूछा—"अङ्ग, इस समूचे वन-प्रदेश से आप अभिज्ञ हैं। इन दिनों आप विचरण-शील हैं। क्या सेनापति या उसके किसी अनुजीवी ने एक उदाररूपा नारी को देखा है?"

राजा के इस कृपापूर्ण वचन से अपने को धन्य मानते हुए निर्घात ने प्रणाम करके सादर निवेदन किया—'देव, सेनापति से अज्ञात रह कर यहाँ हरिणी भी नहीं विचर सकती, नारी और विशेषतः किसी उदाररूपा नारी की बात तो दूर रहे। तथापि देव के आदेश से इस समय अन्य कामों को छोड़ कर प्रतिदिन खोज की जा रही है। यहाँ से कोश ही भर पर पर्वतों के नीचे मुनियों से पूजित एक तरुषण्ड है। वहाँ एक गिरि-नदी के तट पर छात्र-समूह के बीच दिवाकर मित्र नामक भिक्षोपजीवी पाराशरी भिक्षु रहता है। कदाचित् वह इस वृत्तान्त को जानता हो।' यह सुन कर राजा ने सोचा—'सुना है कि स्वर्गीय पूजनीय प्रातःस्मरणीय ग्रहवर्मा के विद्वान् बालमित्र ने, जो मैत्रायणी शाखा के अध्येता तथा द्विजों में श्रेष्ठ थे, त्रयी (= वेदों) को छोड़ बौद्ध-मत में दत्त-चित्त होकर युवावस्था में ही काषाय ग्रहण किया। प्रायः मित्र के दर्शन से भी बहुत आश्वासन होता है। गुणियों के पास सब को जाना ही चाहिये: मुनि किस के पूज्य नहीं हैं? धर्म की गृहिणी भगवती प्रव्रज्या मूर्ख को भी सम्माननीय बना देती है, फिर सब के मन हरने वाले विद्वान का क्या कहना। इन्हें देखने को हमारा हृदय सदा से उत्सुक है। प्रसङ्ग-वश यह अत्यन्त कल्याणकारी अवसर आ ही गया। जिन्हें देखने की हमने प्रयत्नपूर्वक प्रार्थना की है, उन्हें हम देख ही लें।" राजा ने प्रकाश में कहा—'अङ्ग, बताओ वह स्थान, जहाँ वह भिक्षोपजीवी है।' यह कह कर उसी के द्वारा बताये जाते रास्ते से वह जाने लगा।

रास्ते में उसने क्रम से भाँति भाँति के तरु देखे। कुछ फलों से लदे थे। कर्णिकारों में कलियाँ आ रही थीं। चम्पक बहुत थे। कुछ फल-युक्त वृक्ष बड़े बड़े थे। नमेरु फलों के भार से झुके हुए थे। नीले पत्तों वाले नलद और नारिकेल की कतारें थीं। नागकेसर और देवदारु की पंक्तियाँ थीं। कुरबक कलिकाओं से रोमाञ्चित थे। अशोक के लाल पल्लवों की प्रभा से दसों दिशायें लिप्त हो रही थीं। विकसित बकुलों की पराग-राशि से वृक्षों पर मनोहर धूसर छटा पड़ रही थी। अपनी ही धूल से तिलक के तल धूसर थे। हिंगु के पौधे हिल रहे थे। पूगफलों की प्रचुरता थी, प्रियङ्गु के

पौधे फूलों से भूरे लगते थे। पराग-पूर्ण मञ्जरी पर एकत्रित भौरों का गुञ्जन मनोहर और आनन्द-दायक था। मद-जल से गंदे हुए मुचुकुन्द के तनों से हाथियों के कपोलों का निर्बाध घर्षण सूचित होता था। निडर होकर उछलते हुए चपल कृष्णमृग शावकों से हरी भरी भूमि सुहावनी लगती थी। अन्धकार के समान काले तमाल पादपों ने प्रकाश को रोक रक्खा था। देवदारु अपने फूलों के गुच्छों से दंतुले लगते थे। जम्बू और जम्बीर के वृक्षों पर तरल ताम्बूली लताओं के जाल बिछे हुए थे। अपने फूलों के पराग से धवल दीखने वाले धूली-कदम्ब व्योम को चूम रहे थे। मधु-बहुल चूने से धरती सिक्त थी। परिमल से घ्राण को तृप्ति हो रही थी। नव जात कुक्कुटियों ने कुटज के कोटरों में अपनी कुटियाँ बना ली थीं। चटकायें अपने बच्चों को उड़ा रही थीं, जो मीठी बोली बोल रहे थे। चकोर अपनी चोंचों से सहचरियों को खिला रहे थे। भूरि भूरि भुरुण्ड ( नामक पक्षी ) निर्भय होकर पके हुए पीलु फल खा रहे थे। निर्दय सुग्गे सदाफल तथा कायफल के फल काट रहे थे और कच्चे फल नीचे गिरा रहे थे। शैलेय के समान सुकुमार शिलातल पर शश-शावक सुखपूर्वक सो रहे थे। शेफालिका की जड़ों के कोटरों में गोह निडर होकर घूम रहे थे। रङ्कु मृग निरातङ्क थे। नकुल शान्तिपूर्वक खेल रहे थे। मधुर-स्वर कोकिल कलिकाएँ कवलित कर रहे थे। आम्र-कानन में झुण्ड के झुण्ड चमरु मृग जुगाली कर रहे थे। नीलाण्डज मृग सुखपूर्वक बैठे हुए थे। निर्विकार जङ्गली गायों को देख रहे थे, जिनके थन उनके बछड़े पी रहे थे। पास के पहाड़ी झरनों के श्रुति-सुखद निनाद सुन कर हाथी सुख की नींद ले रहे थे, जिससे उनके कर्ण-तालों का बजना मन्द हो गया था। रुरु मृग समीपस्थल किन्नरियों की गीत-ध्वनि का रस पान कर रहे थे। तरक्षु प्रसन्न थे। हरी हरिद्रा काटने से निकले हुए रस से जङ्गली शूकर-शिशुओं के मुँह रङ्ग गये थे। गुञ्जा के कुञ्जों में मार्जार बोल रहे थे। जातीफल के वृक्षों पर शालिजातक[1] सोये हुए थे। लाल कीड़ों द्वारा काटे जाने से क्रुद्ध होकर बन्दर के बच्चों ने उनके खोंते उजाड़ डाले। लकुच फल के लोभी गोलाङ्गूल लवलि लताओं को लाँघ रहे थे। वृक्षों की जड़ों में बालू के थाले बने थे। घड़ों की चक्रपंक्ति से पार्वत्य नदी की प्रखर धारा मुड़ रही थी। सघन शाखाओं पर कमण्डल लटक रहे थे। लता-मण्डपों में सूत के बने सीकों पर रिक्त भिक्षा-पात्र रखे हुए थे। पास की कुटियों में लाल रङ्ग से चैत्य[2] की आकृतियाँ बनी हुई थीं। वल्कल के गेरू रङ्ग से रङ्गे हुए जल से भूमि दूषित थी। मोर इस तरह बोल रहे थे,

---

१—एक तरह का मार्जार।

२—मन्दिर, वृक्ष, बुद्ध-भेद, बौद्ध-संन्यासी, बौद्ध-मठ।

जैसे वे तरु मेघ ही हों। वेदों के समान वे ( तरु ) अपरिमित शाखाओं से युक्त थे। माणिक्य के समान वे अत्यन्त नीले थे। अन्धकार के समान वे लोगों की दृष्टि चुरा रहे थे। यमुना के समान वे महाह्रदों[1] से युक्त थे। वसन्त के क्रीड़ा-पर्वतों के समान वे मरकतमणि-श्यामल थे। वे मानो पल्लव-युक्त अञ्जन-पर्वत थे। जान पड़ता था जैसे वे विन्ध्याचल के अटवी से उत्पन्न हुए पुत्र हों, या पृथ्वी को फोड़कर पाताल से उठी हुई अन्धकार-राशि हों, या वर्षा ऋतु के दिवसों के पड़ोसी हों, या कृष्णपक्ष की रात्रियों के आंशिक अवतार हों, या वनदेवताओं के इन्द्रनील-निर्मित प्रासाद हों।

तब राजा ने विचारा—'भदन्त अब समीप में ही होंगे।' उतर कर उसने गिरि-सरिता में आचमन किया। विश्राम-काल में घोड़े हिनहिनाये, जिससे सारा वन भर गया। अश्व-सेना को वहीं स्थापित कर, हृदय में तपस्विजन-प्रदर्शन-योग्य विनय धारण कर तथा माधवगुप्त के कंधे पर दाहिना हाथ रख कर कुछ ही सामन्तों के साथ वह पैदल ही जाने लगा।

अनन्तर उसने उन वृक्षों के बीच दूर ही से शिष्यों से सूचित होते हुए दिवाकरमित्र को देखा। वे शिष्य नाना देशों के थे। स्थान स्थान पर स्थाणुओं के सहारे, शिलाओं पर, लताभवनों में, निकुञ्जों में, पेड़ों की छाया में, तथा वृक्षों की जड़ों में वे बैठे हुए थे। उनमें वीतराग, आर्हत, परिव्राजक, श्वेताम्बर, श्वेत-वस्त्र-धारी भिक्षु, वैष्णव, ब्रह्मचारी, केश-लुञ्चक[2], कापिल, जैन ( =बौद्ध ) लोकायतिक ( =चार्वाक ),काणाद, औपनिषद ( =वेदान्तवादी ), ऐश्वरकारणिक ( = नैयायिक), धातुवादी, धर्म-शास्त्री, पौराणिक, यज्ञवादी, वैयाकरण, पाञ्चरात्रिक[3], तथा अन्य थे। वे अपने अपने सिद्धान्त अभियोगपूर्वक समझ रहे थे, चिन्तन कर रहे थे, प्रत्युत्तर दे रहे थे, संशय प्रगट कर रहे थे, समाधान कर रहे थे, व्युत्पत्ति कर रहे थे, वाद-विवाद कर रहे थे, अभ्यास कर रहे थे और व्याख्या कर रहे थे। पशु-पक्षी तक भदन्त की उपासना कर रहे थे। अत्यन्त विनीत बन्दर भी बुद्धधर्म और सङ्घ की शरण में रह कर चैत्य-कर्म कर रहे थे। बौद्धधर्म के उपदेश में निपुण एवं परम उपासक सुग्गे भी (वसुबन्धुकृत) कोश का उपदेश दे रहे थे। शिक्षा-पदों[4] के उपदेश से शान्ति

---

१. झील, गहराई, पक्षियों का कलरव।

२. जो अपने केश उखाड़ लेते हों।

३. पञ्चरात्र मत के अनुयायी। नारद ने पञ्चरात्र मत सुनाया था ( महाभारत, शान्तिपर्व )।

४. सिक्खा-पद ( पाली ), भिक्षु-जीवन के नियम।

प्राप्त कर शारिकायें धर्म-चर्चायें कर रही थीं। अनवरत उपदेश सुनने से उल्लू भी आलोक पाकर बोधिसत्व के जातकों का जप कर रहे थे। बौद्धधर्म के शील उत्पन्न होने से शीतल-स्वभाव बाघ भी निरामिष हो गये थे। उसके आसन के समीप सिंहशावक निडर होकर बैठे हुए थे, इस से वह मुनि-श्रेष्ठ मानो अकृत्रिम सिंहासन पर बैठा हुआ था। वन के हरिण उसके पाद-पल्लवों को चाट चाट कर मानो शम पी रहे थे। अपने वाम कर-तल पर बैठे हुए कर्ण-उत्पल-सदृश पारावत-शिशु को नीवार खिलाते हुए वह मैत्री प्रगट कर रहा था। दूसरे कर-किसलय के नखों से निकलती किरणों से वह लोगों को मुग्ध कर रहा था। वह उद्ग्रीव मोर को, जैसे मरकत मणि से बने कमण्डल को जल-धारा से भर रहा था। वह जहाँ तहाँ चीटियों के आगे श्यामाक-चावल के कण स्वयं बिखेर रहा था। वह कोमल और अरुण चीवर पहने हुए था, जैसे प्राची दिशा प्रातःकालीन आभा से लिप्त हो। तत्काल कटे हुए पद्मराग सदृश देह की रक्तोज्वल प्रभा से लाल हुई दिशाओं को भी वह मानो काषाय धारण करने के लिए उपदेश दे रहा था। अपनी स्निग्ध धवल प्रसन्न आंखों से, जो नम्रता के कारण झुकी हुई थीं और मन्द-मुकुलित कुमुद के समान लगती थीं; जनपद-दलित क्षुद्र जन्तुओं के जीवन के लिए वह मानो अमृत बरसा रहा था। वह मानो सभी शास्त्रों के अक्षररूप परमाणुओं से बना था। वह परम बौद्ध अवलोकितेश्वर[1] था। तपस्या में लगा हुआ वह कभी च्युत नहीं होता था। वह दर्शनार्थियों के लिए सकल पदार्थों की सच्ची स्थिति बताने वाला आलोक था। वह सुगत के लिए भी अभिगम नीच-सा और धर्म के लिए भी आराधनीय-सा था। पूजनीयों, माननीयों और वन्दनीयों में श्रेष्ठ था। वह यम की उत्पत्ति, नियम[2] की नेमि, तप का तत्त्व, शौच की मूर्त्ति, कुशल का कोश, और विश्वास का घर था। वह सदाचार, सर्वज्ञता, उदारता, अनुकम्पा और सुख की परा काष्ठा पर था। वह मध्यम वयस में था। उसकी अत्यन्त प्रशान्त एवं गम्भीर आकृति देख कर राजा को बड़ी श्रद्धा हुई और उसने दूर ही से शिर, मन और वचन से प्रणाम किया

दिवाकरमित्र स्वभाव से ही मैत्रीमय था। राजा के उस अदृष्टपूर्व, अलौकिक, सर्व-विजयी, महानुभाव-महिमा-योग्य असाधारण आकृतिविशेष तथा कुलीनता-सूचक अतिशय नम्रता से आह्लादित होकर उसने नेत्र और चित्त से एक ही साथ उसका स्वागत किया। धीर स्वभाव के होने पर भी वह शीघ्रता से उठ खड़ा हुआ। उठने के कारण बांएँ कन्धे से लटकते हुए चञ्चल चीवर अञ्चल को समेट कर, तथा अभय-

---

१. विरोध में, परम बौद्ध होने पर भी उसने ईश्वर को देखा।

२. योग का एक अङ्ग ( योग-सूत्र २.३० और २.३२ )

दान देने में निपुण एवं महापुरुष-लक्षण-सूचक रेखाओं से युक्त दाहिना हाथ उठाकर उसने स्नेह-भरे मधुर वचन से राजा को सम्मानपूर्वक आरोग्य-दान देते हुए अनुगृहीत किया। स्वागत-वचन कह कर उसका अभिनन्दन किया। अभ्यागत को गुरुवत् सम्मानित करते हुए अपना आसन बता कर उस पर बैठने के लिए निमन्त्रित किया। पास में खड़े शिष्य से कहा—'आयुष्मन्, कमण्डल में पाँव धोने का जल लाओ।' राजा ने सोचा—'कुलीनों की सुजनता बिना लोहे का बन्धन-पाश है। गुणानुरागी माननीय भद्रवर्मा ने इनके गुणों का ठीक ही उतना बखान किया था।' प्रकाश में कहा—भगवन्, आपके दर्शनरूप पुण्य से ही मैं अनुगृहीत हो चुका, अब आर्य-द्वारा प्रदर्शित यह अनुग्रह पुनरुक्त-सा जान पड़ता है। आपकी आँखों ने मुझे पहले ही स्वीकृत कर लिया है अब आसन-दान आदि का उपचार करना मुझे मानो पराया बनाना है। आप-सरीखों के सामने पृथ्वी ही ऊँचा आसन है। सँभाषणरूप अमृत से मेरा सारा शरीर प्रक्षालित हो चुका है; अब एक अङ्ग के निमित्त पादोदक व्यर्थ है। आप सुख से बैठें। हम भी बैठते हैं। यह कह कर वह पृथ्वी पर ही बैठ गया।

भदन्त ने विचारा—"बड़ों का यथार्थ अलङ्कार अतिशय विनय है।" जब बार बार अनुरोध किये जाने पर भी राजा ने उत्तर नहीं दिया, तब वह फिर से अपने ही आसन पर विराजमान हुआ। राजा के मुख-कमल में दृष्टि गड़ाये हुए वह कुछ देर तक निश्चल रहा। फिर निर्मल दन्तमयूखों से मानो कलि-काल का पापरूप मल धोते हुए एवं फल-मूल खाने से उत्पन्न हुई सुगन्धित लताएं, जो विकसित फूलों से धवल थीं, मानो उगलते हुए उसने कहा—"यह संसार, जिसका सुन्दर सार आज प्रकाशित हुआ, अब से अनिन्द्य ही नहीं, वन्द्य भी है। क्या लोग इसे आश्चर्य नहीं समझ रहे हैं कि यह रूप हठात् दृष्टि-पथ पर आया। हृदय के इस आनन्द से अनुमान होता है कि पूर्व-जन्म में हमने पुण्य अर्जन किये थे। दुर्लभ-दर्शन 'देवानांप्रिय' को दिखा कर हमारे इस तप ने इस जन्म में ही हमें फल दे दिया। आँखों ने आतृप्ति अमृत पान किया। अब चित्त को मोक्ष-सुख की उत्कण्ठा नहीं रही। महान् पुरुषों के बिना आप-सरीखों में दृष्टि विश्राम नहीं करती। आपका जन्म-दिवस सुदिवस था। आपकी जननी सुजाता थी. जिसने सभी जीवों के रक्षक आप आयुष्मान् को जना। वे पुरुष भी पुण्यवान् हैं, जिनके आप परिणाम हैं। उन परमाणुओं ने भी तप किया था, जिन से आपके सब अवयव बने हैं। वह सौभाग्य भाग्यवान है, जिसने आपका आश्रय लिया है। वह पौरुष धन्य है, जो आपके आश्रय में है। सत्य है कि आप

पुण्यात्मा को देख कर मुमुक्षु होने पर भी मुझे मनुज-जन्म में पुनः श्रद्धा हो गई। इच्छा नहीं होने पर भी हम ने कामदेव को देखा। आज वन-देवताओं का नेत्र कृतार्थ हुआ। आज पादपों का जन्म सफल हुआ, जिन्हें आप दृष्टिगोचर हुए। आप अमृतमय हैं, आपके वचन में माधुर्य होना ही चाहिये। ध्यान करने पर भी मैं सम्भावना नहीं कर सकता हूँ कि इस शैशव में आपके इस विनय का पृथ्वी पर कौन उपाध्याय हो सकता है। आप दीर्घायु के जन्म से पूर्व सद्गुण सर्वथा सूने थे। वह राजा धन्य है, जिसके वंश में आप निर्दोष मणि के समान उत्पन्न हुए हैं। संयोगवश आये हुए ऐसे पुण्यात्मा का प्रिय कैसे करूँ, यह सोच कर हमारा चित्त चञ्चल हो रहा है। कन्द, मूल, फल एवं गिरि-सरिता-जल पर हमारा अधिकार ही क्या? ये तो सकल वन-चारियों के लिए समान रूप से सुलभ हैं। हमारा यह क्षुद्र शरीर दूसरों के उपकार के लिए है। हमारा सर्वस्व प्रिय अतिथि-सत्कार के लिए है। कुछ विद्या-विन्दु हमारे अधीन हैं। किंतु प्रीति यह नहीं विचार रही है कि आपके लिए इनका कुछ उपयोग भी हो सकता है। यदि कार्य-लेश आप को बाधा न डाले और बात गोपनीय न हो, तो आप कहिये, मेरा हृदय यह सब सुनने को उत्सुक है। किस कार्य-भार से आपने इस अभ्रमणायोग्य भूमि को भूषित किया है? आप कल्याणराशि इस शून्य अटवी में कब तक पर्यटन कर क्लेशित होंगे? आपका यह शरीर, जो संताप के योग्य नहीं है, क्यों संतप्त-सा जान पड़ रहा है?

राजा ने सादर उत्तर दिया—"आर्य, आप ने इस आदर-भरे वचन से ही अमृत-सदृश हृदय-धृति-कर मधु-रस-प्रवाह निरन्तर बरसाते हुए सब कुछ कर लिया। मैं धन्य हूँ जो आदरणीय नहीं होने पर भी आप मान्य मुझे पूज्य समझ रहे हैं। महा-वन में भ्रमण कर क्लेश उठाने का कारण श्रीमान् जानें। मेरे सभी प्रिय स्वजन नष्ट हो गये, केवल एक छोटी बहिन बची हुई है, वही मेरे जीते रहने का बन्धन है। वह भी स्वामि-वियोग के कारण शत्रु से अपमान के भय से घूमती हुई विन्ध्य-वन में घुस गई है, जो अशुभ शबरों की सेना से व्याप्त है, जो अगणित हाथियों के झुण्ड से भरा है, जहाँ अपरिमित सिंहों और शरभों का भय है, जहाँ बड़े बड़े महिषों से पथिकों का मार्ग बन्द है, जो अतितीक्ष्ण तृणों और कुशों से कर्कश है और जो शत शत गर्तों से विषम है। अत: उसे खोजने के लिए हम रात रात भर बराबर इस वन में घूम रहे हैं, किन्तु उसे पा नहीं रहे हैं। गुरुदेव बतावें यदि उन्होंने कदाचित् किसी वन-चर से उसका समाचार सुना हो।"

तब यह सुन कर उद्विग्न-सा होकर भदन्त ने फिर से कहा—"ऐसा कोई

समाचार हमें नहीं मिला है। हम यह प्रिय-संवाद-रूप उपहार देने के योग्य नहीं हैं।" इस प्रकार वह बोल ही रहा था कि एक दूसरा भिक्षु, जो शान्त वयस का था, अकस्मात् घबड़ाया हुआ-सा सामने आ गया और हाथ जोड़ कर अत्यन्त करुण हो कर आँसू बहाते हुए कहने लगा—"भगवन् भदन्त, बड़ी करुण घटना है। एक बाला जो पहले सौभाग्यवती होगी, प्रबल विपत्ति से अभिभूत हो शोक के आवेश से विवश होकर अग्नि में प्रवेश कर रही है। प्राण निकलने के पूर्व ही भगवान् उसे सान्त्वना दें, उचित आश्वासन से अनुगृहीत करें। दुखी कृमि-कीट भी दया-राशि आर्य के दृष्टि-गोचर होने पर पूर्व में मरने से बच गया है।"

राजा को बहिन की शङ्का हो गई। सहोदरा स्नेह से उसका भीतर द्रवीभूत हो गया। दुख से हृदय संतप्त हो गया। गला गद्गद हो गया। वाणी विकल हो गई अश्रु-पूर्ण आँखों से उसने पूछा—"हे पाराशरी भिक्षु, ऐसी स्त्री कितनी दूर पर है? क्या वह अब तक जीती होगी? क्या आपने पूछा—'कौन हो? किसकी हो? कहाँ से आई हो? क्यों इस वन में आई हो? किस लिए अग्नि में प्रवेश कर रही हो?' आदि से सब कह डालिये, मैं सुनना चाहता हूँ। किस प्रकार आर्य ने उसे देखा? उसकी आकृति कैसी है?"

राजा द्वारा इस प्रकार पूछे जाने पर भिक्षु ने कहा—'हे महानुभाव, सुनिये। आज प्रात:काल ही भगवान् की वन्दना कर मैं इसी बालुकामय कोमल नदी-तट पर स्वेच्छापूर्वक बहुत दूर तक विचरता चला गया। गिरि-नदी के निकट वनलताओं के एक कुञ्ज में नारियों का अनवरत, अतिकरुण, हृदय-द्रावक रुदन सुना, जो मानो हिम के कारण कमलों का विनाश होने से कातर हुई भ्रमरियों का गुञ्जन था, या ऊँचे तान से बजाई जाती हुई वीणा का झङ्कार था। यह सुन कर मुझे कुतूहल हो गया और मैं उस स्थान पर गया। वहां मैंने स्त्रियों के झुण्ड से घिरी हुई एक दूसरी स्त्री को देखा। उन स्त्रियों की पत्थर के टुकड़ों से कटी हुई अंगुलियों से लहू निकल रहा था। उनकी एडियों में तृण की नोकें चुभने से जो पीड़ा हुई उससे उनकी आँखें बन्द हो गई। रास्ते की थकावट से उनके पांव फूल कर निश्चल थे। उनके गुल्फों पर, जो स्थाणुओं से घायल होकर व्यथित थे, भोज-पत्र बँधे हुए थे। वातखुड़ रोग की व्यथा से लंगड़ाती हुई टाँगें ज्वर से ग्रस्त थीं। घुटनों से नीचे के भाग धूल से धूसर थे। शतावरी से उनकी जाँघें विदीर्ण हो गई थीं। विदारी से उनके बारीक दुकूल फट गये थे। बांस के बड़े बड़े कण्टकों की नोकों से उनके कञ्चुक चीरे गये थे। फल के लोभ से झुकाई गई कांटेदार बदरी-लताओं से उनकी कोमल हथेलियाँ बिद्ध हो गई थीं।

कुरङ्ग के सींगों से कन्द-मूल-फल उखाड़ने के कारण उनके बाहु व्यथित थे । पान के अभाव में सूखे हुए मुँहों से वे आंवले के कोमल फल चबा रही थीं । कुश के फूलों की चोट से लाल होकर फूलती हुई आँखों पर उन्होंने मनःशिला का लेप कर लिया था । काँटेदार लताओं से उनके केश-पाश छिन्न हो गये थे । कुछ स्त्रियाँ किसलयों से आतपत्र का काम ले रही थीं । कुछ केले के पत्तों को व्यजन बनाये हुए थीं । कुछ कमल के पत्तों के पुटों में जल लिए हुए थीं । कुछ मृणाल के फूलों को पाथेय बनाये हुए थीं । कुछ चीनांशुक के अञ्चलों से बने सीकों मे स्थापित नारियल-कोशों में आम का तेल रक्खे हुए थीं । स्त्रियों के उस झुण्ड में बचे हुए कुछ गूंगे, कुबड़े, वामन, बहरे और बर्बर थे । बीच में पड़ी हुई उस स्त्री को आपत्काल में भी उज्ज्वल लावण्य नहीं छोड़ रहा था, जैसे कुलीन व्यक्ति हो । समीपवर्ती वनलताओं के सरस किसलयों के प्रतिबिम्ब पड़ने से, मानो दुखरूप ताजे घावों से उसके शरीर का भीतर लाल हो रहा था । कुश के कठोर अङ्कुरों के घाव से निकलते लहू से, मानो सदा की भाँति महावर लगाने से, उसके पाँव लाल हो गये थे । अन्य नारी द्वारा नाल पकड़ कर कमल के पत्तों से छाया करने पर भी, उसका मुख छाया-विहीन ही रहा । शून्यता में वह मानो आकाश को भी मात कर रही थी । निश्चेतनता में वह मानो मिट्टी की बनी थी । निश्वास की सम्पत्ति में वह मानो हवा की बनी थी । सन्ताप की अधिकता में वह मानो अग्निमयी थी । आँसू बहाने में वह मानो सलिलमयी थी । वह निराश्रयता में व्योम-सी, चञ्चलता में बिजली-सी और अनवरत विलाप करने में शब्द-सी थी । मोती, रेशमी वस्त्र, रत्न, फूल, सुवर्ण-पत्र और आभरण गिरा कर कल्प-लता की भाँति वह महा-वन में पड़ी हुई थी । शिव के शिर से गिरी हुई गङ्गा के समान वह धरती पर आ गई थी । वन के फूलों की धूल से उसके पाद-पल्लव धूसर थे । प्रभात-काल की चन्द्र-मूर्त्ति की भाँति वह लोकान्तर की अभिलाषा कर रही थी । अश्रु-प्रवाह के कारण उसकी बड़ी बड़ी सफेद आँखें थक गई थीं और जल सूखने के कारण जिसकी लम्बी धवल जड़ दीख रही हो उस मन्दाकिनी कमलिनी के समान वह मुरझा रही थी । असह्य रवि-किरण के स्पर्श से बन्द हुई कुमुदिनी के समान वह दुखपूर्वक दिवस बिता रही थी । बत्ती जल जाने से निराश्रित प्रभातकालीन दीप-शिखा की भाँति उसकी देह कृश और निष्प्रभ हो गई थी । वन की हथिनी के समान वह बड़े जलाशय में डूबी हुई थी और पास के परिजनों के उद्योग से ही उसकी रक्षा हो रही थी । वह घने बन में और ध्यान में, वृक्ष के नीचे और मृत्यु के मुख में, धाई की गोद में और बड़ी विपत्ति में थी । वह स्वामी और सुख से दूर कर दी गई थी ।

पर्यटन और जीवन से अलग हो गई थी । केश-कलाप और मरण-उपाय-चिन्तन से आकुल थी। रास्ते की धूल से और अङ्गों की वेदना से विवर्ण हो गई थी । प्रचण्ड आतप और वैधव्य से जल गई थी। हाथ और मौन से उसका मुँह बन्द था । प्रिय साथियों और शोक से वह गृहीत थी । उसके बन्धु और विलास नष्ट हो गये थे, आत्मा और कान सूने थे। उसने अपने गहने और सभी काम छोड़ दिये थे। उसके वलय और मनोरथ भग्न हो गये थे । चरणों में परिचारिकायें और दर्भ के नुकीले अङ्कुर लगे थे। हृदय के भीतर उसका प्रियतम था और ऊपर आँखें गड़ी थीं। उसके शोक-निश्वास और केश लम्बे थे । शरीर और पुण्य क्षीण हो गये थे । पांवों पर वृद्धायें और अश्रु-धारायें गिर रही थीं। प्राण और परिजन कुछ ही बचे हुए थे। वह आँखें खोलने में आलसी और आँसू बहाने में दक्ष थी । उसकी चिन्ता अविच्छिन्न थी और आशा विच्छिन्न। उसका शरीर कृश था और साँस स्थूल। वह दुख से भरी थी और सत्त्व से खाली । वह थकावट से ग्रस्त थी और हृदय से शून्य । उसका निश्चय निश्चल था और धैर्य विचलित। वह विपत्तियों का निवास, आधियों का आश्रय, दुरवस्थाओं का स्थान, अधैर्य का आधार, व्यथाओं का आवास, आपदाओं का आस्पद, दुर्भाग्य का लक्ष्य, उद्वेग की परा काष्ठा, करुणा का कारण और पराधीनता की चरम सीमा थी। मैंने सोचा—'आश्चर्य ! ऐसी आकृति को भी संताप छूता है।' जब मैं समीप गया, तब उस अवस्था में भी उसने सादर शिर झुका कर प्रणाम किया। प्रबल करुणा के वश होकर मैं उससे बोलने की इच्छा से बार बार मन में सोचने लगा—कैसे मैं इस मनस्विना को सम्बोधित करूँ । यदि 'वत्स' कह कर पुकारूँ, तो अतिस्नेह का प्रदर्शन होगा। यदि 'मां' कहूँ, तो चाटु होगा। यदि 'बहिन' कहूँ, तो अपनी बड़ाई होगी । यदि 'देवी' कहूँ, तो यह परिजनों का सम्बोधन होगा । यदि 'राजपुत्री' कहूँ, तो यह संशयात्मक होगा । यदि 'उपासिका' कहूँ, तो मेरा मनोरथ प्रगट करना होगा। यदि 'स्वामिनी' कहूँ, तो भृत्य-भाव को प्राप्त करना होगा। 'भद्र' कह कर पुकारना सामान्य स्त्रियों के योग्य होगा । 'आयुष्मती' कहना इस दशा के विपरीत होगा। 'चन्द्रमुखी' कहना मुनि-जन योग्य नहीं है। 'बाला' कहना गौरव-युक्त नहीं है। 'आर्या' कहना जरा आरोपण करना है । 'पुण्यवती' कहना फल के विपरीत है। 'आप' कहना सर्व-साधारण है। और भी, 'कौन हो ?' यह सुन्दर नहीं होगा। 'क्यों रोती हो ?' इस से दुख का कारण स्मरण होगा। 'मत रोओ' यह शोक हेतु दूर करने के कारण शोभा नहीं देगा। 'धैर्य धारण करो' यह किस आश्रय पर कहूँ ? 'स्वागतम्' इसका समय बीत गया। 'सुख से तो हो ?' यह मिथ्या है।

"इस तरह मैं सोच ही रहा था कि स्त्रियों के उस झुण्ड से उत्तमरूपवाली शोक-विकल एक दूसरी स्त्री उठकर समीप आई। अपने शिर को, जो कुछ बालों के सफेद होने से रंगविरंगा लगता था, धरती पर रख कर वह अतुल-संताप-सूचक आँसूओं से अपने पाँव तथा अतिदीन शब्दों से मेरा हृदय जलाती हुई कहने लगी—'भगवन्, प्रव्रज्या प्रायः सभी जीवों पर दया करती है। बौद्ध दूसरों के दुख दूर करने के लिए गृहीत व्रत पालन करने में निपुण होते हैं। शाक्य मुनि का उपदेश करुणा का कुल गृह है। बौद्ध सज्जनता सभी लोगों का उपकार करने के लिए तैयार रहती है। मुनियों का धर्म पर-लोक प्राप्त करने का साधन है, और लोग प्राण-रक्षा से बढ़कर दूसरा कोई पुण्य नहीं बताते हैं। युवती स्त्रियाँ स्वभावतः दया के पात्र हैं, फिर विपद् में पड़ी हुई युवतियों का क्या कहना; और साधुजन आर्त प्राणियों के लिए सिद्ध-क्षेत्र हैं। हमारी यह स्वामिनी पिता की मृत्यु से, पति के परलोक-गमन से, भाई के वियोग से, शेष बान्धवों के विनाश से, हृदय की अतिकोमलता से और अनपत्यता से निराश्रय हो गई; नीच शत्रु-द्वारा यह मनस्विनी अपमानित हुई, महावन में घूमने से सुकुमारी क्लेशित हुई; दुष्ट दैव द्वारा दी गई ऐसी अनेक विपत्तियों से इसका हृदय व्याकुल हुआ। अब यह दारुण दुख सहने में असमर्थ है। अतः, जिनका स्वप्न में भी पहले कभी अतिक्रमण नहीं किया था उन गुरुजनों की अवहेलना कर, जिनका प्रणाम परिहास में भी पहले कभी खण्डित नहीं किया था उन अनुनय करती हुई प्रिय सखियों का अनादर कर, जिन्हें मन से भी पहले कभी अपमानित नहीं किया था उन समझाते हुए अशरण साश्रु भृत्यों का अपमान कर, यह अग्नि में प्रवेश कर रही है। बचाइये! तब आर्य भी असह्य शोक दूर करने के उपाय बताने में निपुण अपनी वाणी का प्रयोग इसके सम्बन्ध में करें।' इस तरह अतिदीन होकर बोलती हुए उस स्त्री को उठा कर मैंने और भी उद्विग्न होकर धीरे धीरे कहा—"आर्ये, जो कुछ कहती हो, सब सच है। इस पुण्याशया का यह शोक मेरी वाणी की पहुँच से बाहर है। यदि मुहूर्त भर भी इसकी रक्षा की जा सके, तो कुछ देर के बाद यह प्रार्थना व्यर्थ न होगी। दूसरे बुद्ध भगवान् के समान मेरे गुरु समीप में ही हैं। मेरे द्वारा यह समाचार कहे जाने पर वह परमदयालु निश्चय आवेंगे। दुखरूपी अन्धकार नाश करने वाले बौद्ध सुभाषितों से तथा दृष्टान्तपूर्ण अपनी निपुण वाणी से, जो नाना शास्त्रों से गौरव-युक्त है, इस पुण्य-शीला को ज्ञान-मार्ग पर लावेंगे। यह सुन कर 'आर्य *शीघ्रता करें*' यह कहती हुई वह फिर भी पाँवों पर गिरी। सो शीघ्रता से आकर मैंने अशरण एवं दीन युवति-

वृन्द के मरने की तैयारी का यह अधैर्यकर तथा अतिकरुण समाचार पूज्य गुरु से निवेदन किया।

अनन्तर भिक्षु का वह अश्रु-मिश्रित भाषण सुनकर राजा शोक से उदास हो गया, यद्यपि उसकी बहिन का नाम भी नहीं लिया गया। सभी प्रकार से मिलती हुई दशा से उसका संदेह दूर हो गया। सहोदरा की अवस्था सुनने से उसके कान मानो जल गये। तब उसने भिक्षुओं के आचार्य से कहा—"आर्य, इस अनार्य, अतिकठिन हृदय, अतिक्रूर और मन्दभाग्य की ही वह बेचारी बहन है, जो अकारण वैरी दैव द्वारा इस अवस्था में लाई गई—फटता हुआ मेरा हृदय ऐसा ही बताता है।" फिर उसने उस भिक्षु से भी कहा—"आर्य, उठिये; बताइये कि वह कहाँ है। यदि किसी प्रकार वह तब तक जीवित हो, तो हम अनेक प्राणों की रक्षा से होने वाले पुण्य उपार्जन करने जा रहे हैं।" यह कहता हुआ ही वह उठ गया।

तब सभी शिष्यों सहित आचार्य के आगे आगे तथा घोड़ों से उतर कर उन्हें पीछे से खींचते हुए समस्त सामन्तों के आगे आगे राजा जिसके सामने वह भिक्षु राह बता रहा था, उस स्थान की ओर पैदल ही तेजी से जाने लगा। क्रम से समीप पहुँच कर उसने लताओं की आड़ में मरने को इच्छुक स्त्रियों के तत्कालोचित अनेक प्रकार के आलाप सुने—"भगवन् धर्म, जल्दी दौड़ो। हे कुल-देवता, कहाँ हो? देवी पृथ्वी, दुखी पुत्री को धैर्य न दे रही हो? पुष्पभूति की कुटुम्बिनी लक्ष्मी कहाँ चली गई? हे मुखर-वंश के नाथ, विविध आधियों से आकुल इस अनाथा विधवा वधू को क्यों नहीं प्रबोध दे रहे हो? भगवन् बुद्ध, संतापित भक्तजन के प्रति सोये हुए हो! पुष्पभूति-घर के पक्षपाती राजधर्म, क्यों उदासीन हो गये हो? विपत्ति के बन्धु विन्ध्य, तुम्हें भी यह विफल प्रणाम करती हूँ। हे माता अटवी, विपत्ति में पड़ी इस पुत्री का विलाप नहीं सुन रही हो? सूर्य, अशरण पतिव्रता को बचाओ। प्रयत्नपूर्वक रक्षित कृतघ्न निष्ठुरचारित्र, राज-पुत्री की रक्षा क्यों नहीं कर रहे हो? इन सुलक्षणों से ही इसे क्या मिला? बेटी से स्नेह करने वाली देवी यशोवति, दुर्दैवरूपी डाकू ने तुम्हें लूट लिया। हे देव, प्रतापशील, जलनेवाली पुत्री के पास क्यों नहीं आ रहे हो? अपत्य-प्रेम शिथिल हो गया। महाराज राज्यवर्धन, दौड़ते क्यों नहीं? बहिन का स्नेह मन्द पड़ गया। अहो, मृत व्यक्ति निष्ठुर होते हैं? पापी पावक दूर जा, स्त्री की हत्या करने में निष्करुण, जलते हुए लज्जा नहीं आती

---

१—चेतना, ज्ञान, सान्त्वना।

है ? भाई पवन, तुम्हारी दासी हूँ, दुखियों के दुख हरने वाले देव हर्ष के पास जल्द जाकर कहो कि देवी जल रही हैं! अतिनिर्दय एवं नीच शोक, तुम्हारी कामना पूरी हुई। दुखदायी वियोग-राक्षस, तुम्हें सन्तोष हुआ! इस विजन वन में किसे पुकारूँ, किस से कहूं, किसकी शरण जाऊँ, किस दिशा में जाऊँ, मैं अभागिन क्या करूँ? हे गान्धारी, यह लता-पाश ( अपने को बाँधने के लिए ) मैंने लिया। हे पिशाची मोचनिका, शाखा लेने का कलह छोड़ो। हे कलहंसी, अब तक क्यों शिर फोड़ रही हो ? हे मङ्गलिका, क्यों अब तक मुक्तकण्ठ से रो रही हो ? हे सुन्दरी, सखियाँ दूर हो रही हैं। शबरिका, इस अमङ्गल शव-शिविर में कैसे रहोगी ? सुतनु, तुम भी अग्नि में गिरोगी ? मृणालकोमल मालावति, म्लान हो रही हो। हे माता मातङ्गिका, क्या तुमने भी मरना अङ्गीकार किया ? हे वत्सवत्सिका, घृणित प्रेत-नगर में कैसे रहोगी ? हे नागरिका, इस स्वामी-भक्ति से तुमने गौरव प्राप्त किया है। हे विराजिका, राजपुत्री की विपत्ति में मरने का निश्चय करके तुम शोभित हो। हे पनभरनी, तुम प्रपात से गिरने का उद्यम करोगी, अपना भाग तुम्हें मालूम है; तुम धन्य हो। हे केतकी, ऐसी अच्छी स्वामिनी फिर स्वप्न में भी कहाँ से पाओगी ? हे मेनका, तुम्हारा शरीर जलाकर देव अग्नि जन्म-जन्म में तुम्हें देवी की दासता दे। हे विजया, आग सुलगाओ। हे सानुमती, स्वर्ग जाने की इच्छा करने वाली इन्दीवरिका प्रणाम कर रही है। हे कामदासी, मुझे अग्नि की प्रदक्षिणा करने का अवसर दो। हे विरचिका, अग्नि प्रज्वलित करो। हे किरातिका, फूल बिखेरो। हे कुररिका, कुरबक की कलियों से चिता भर दो। हे चामर-ग्राहिणी, अन्तिम बार कण्ठ में आलिङ्गन करो। हे नर्मदा, परिहास में जो मैं जोरों से हँसती थी उसे क्षमा करना। हे भद्र सुभद्रा, तुम्हारा परलोक-गमन मङ्गल-कर हो! बड़ों के गुणों से अनुराग करने वाला ग्रामेयिका, तुम्हें सद्गति मिले! हे वसन्तिका, स्थान दो। हे देवी, छत्रधारी विदा मांगती है, देखो! तुम्हारी प्रिय विजयसेना प्राण छोड़ रही है। यह नाटक-सूत्रधारी मुक्तिका मुक्तकण्ठ से निकट में रो रही है। हे राजपुत्री, तुम्हारी प्रिय ताम्बूल-वाहिनी पत्रलता पाँव पड़ रही है। हे कलिङ्गसेना, यह अन्तिम आलिङ्गन है, मुझे अपनी छाती से खूब दाबो। हे वसन्त-सेना, प्राण प्रवास कर रहे हैं। हे मञ्जुलिका, दुःसह दुख के हजार आँसुओं से लिप्त आँखें कितनी बार पोंछ रही हो और मेरा आश्लेष कर कितना रो रही हो ? हे यशोधना, सृष्टि ही प्रायः ऐसी ( विपत्तियों से भरी ) है। हे माधविका क्या अब भी मुझे धैर्य दे रही हो ? क्या यह अवस्था सान्त्वना देने की है ? हे कालिन्दी, सखियों को अनुनयपूर्वक प्रणाम करने का समय बीत गया। हे पगली मत्तपालिका,

मैंने सखियों के नम्र अनुरोधों की उपेक्षा कर दी ( अर्थात् मरने को दृढ़-सङ्कल्प हूँ )। हे आग्रहवती चकोरव ी, पाँव छोड़ो। हे कमलिनी, दैव को बार बार उलहना देने से क्या? सखियों के सहवास का सुख हमें चिरकाल तक नहीं मिला। आर्या महत्तरिका तरङ्गसेना, नमस्कार। हे सखी सौदामिनी, मैंने तुम्हें देखा। हे कुमुदिका, अग्नि-पूजा के फूल लाओ। हे रोहिणी, चिता पर चढ़ने के लिए हाथ का सहारा दो। माता धात्री, धीर होओ; पापियों के कर्मों के ऐसे ही फल होते हैं। आर्य के चरणों में मेरी अञ्जलि। माता, परलोक जाते समय यह अन्तिम प्रणाम। हे लवलिका, मरते समय हृदय में यह प्रबल आनन्दमय उत्कण्ठा क्यों? क्यों ये अङ्ग रोमाञ्चित और पुलकित हो रहे हैं? हे वामनिका, मेरी बाँईं आँख फड़क रही है। हे मित्र वायस, मुझ क्षीणपुण्या के सामने दूधवाले वृक्ष पर व्यर्थ रुक रहे हो। हे हरिणी, उत्तर की ओर घोड़ों का हिनहिनाना! हे प्रभावती, पेड़ों की आड़ में किसका यह ऊँचा आतपत्र देख पड़ता है? हे कुरङ्गिका, किसने प्रातःस्मरणीय अमृतमय आर्य का नाम लिया? हे देवी, हर्ष के आगमन-महोत्सव से भाग्यवती हो!"

यह सब सुन कर राजा सत्वर समीप आया और अग्नि-प्रवेश के लिये उद्यत राज्यश्री को मूर्छित होते देखा। मूर्छा से उसकी आँखें बन्द थीं। राजा ने अपने हाथ से ससम्भ्रम उसका ललाट पकड़ा। प्रिय भाई के उस आनन्द-दायक हस्त-स्पर्श से— हस्त-स्पर्श, जिसने प्रकोष्ठ पर बँधी ओषधियों से मानो रस-प्रवाह जो जीवन-दान करने में समर्थ है गिराया, वलय की मणियों का अचिन्त्य प्रभाव मानो वमन किया, नखरूपी चन्द्र की किरणों से मानो अमृत बरसाया, चन्द्रकान्त की चूड़ामणि चन्द्रोदय होने पर जिससे हिम-कण गिरता है शिर पर मानो बाँधी, मानो मृणालमय अति शीतल अंगुलियों से उसके जलते हृदय को शान्त किया, कहीं से मानो जीवन ले आया—राज्य श्री ने सहसा अपनी आँखें खोल दीं। जिसके आगमन और दर्शन की आशा नहीं थी, हठात् आये हुए उस भाई के, जैसे स्वप्न में देखे हुए के, वह गले लगी। तत्काल उदय हुए भारी दुख से उसका सारा शरीर व्याप्त हो गया और नदी की खुली हुई धाराओं के सदृश आँखों से अश्रु-जल बहाती हुई उसने "हा तात, हा अम्ब, हा सखीगण," बार बार कह कर विलाप किया। बहिन के अतिशय स्नेह से शोकित होकर भाई मुक्तकण्ठ से देर तक रोया और "वत्स, स्थिर होओ" कहते हुए उसने अपने हाथों से उसका मुँह ढक कर आश्वासन दिया। "हे कल्याणिनी, बड़े भाई का वचन मानो" इस तरह आचार्य ने याचना की। "हे देवी, दैव की अवस्था नहीं देखती हो? बहुत मत रोओ" इस तरह राजाओं ने प्रार्थना की। हे

स्वामिनी, भाई को देखो" इस प्रकार परिजनों ने समझाया। "हे पुत्री, विश्राम कर लो, फिर रोना" इस प्रकार वृद्ध बन्धुओं ने मना किया। "हे प्रियसखी, कितना रोती हो? चुप होओ, देव अत्यन्त दुखी हो रहे हैं" इस प्रकार सखियों ने अनुनय किया। इतने पर भी, चिर काल से उपयुक्त दु:सह दुख-राशि समाप्त होने के कारण बाष्प-भार से राज्यश्री का कण्ठ पीड़ित हुआ, अत्यधिक शोक से अन्त:करण भर गया और अतिकरुण स्वर से कुछ देर तक वह जोर जोर से रोई। शोक का वेग बीतने पर, भाई उसे अग्नि के समीप से खींच लाया और वह निकट-वर्त्ती वृक्ष के नीचे बैठ गई।

धीरे धीरे उस प्रकार हर्ष को जान कर आचार्य का आदर उसके प्रति बहुत बढ़ गया। कुछ देर के बाद आचार्य ने गुप्त संकेत देकर अपने शिष्य से कमल के पत्तों में जल मंगवाया और आचार्य उसे स्वयं राजा के पास मुख-प्रक्षालन के लिए ले गया। सादर जल लेकर उसने पहले अपनी बहिन के नेत्र, जो चिर-काल के आँसुओं से व्याप्त तथा अनवरत रोने से लाल कमल के समान थे, धोये और पीछे अपने। जब उसने अपना मुख-चन्द्र धो लिया, तब सब लोग ऐसे नि:शब्द हो गये जैसे वे चित्र में हों, तब राजा ने धीरे धीरे बहिन से कहा—"वत्स, पूज्य भदन्त को प्रणाम करो। ये तुम्हारे पति के दूसरे हृदय हैं और हमारे गुरु। वचन मान कर प्रणाम करते समय पति का परिचय सुनने से राजपुत्री की आँखों में जल आ गया; और प्रयत्न-पूर्वक रोके गये अश्रु-जल के भार से आचार्य का धैर्यभङ्ग हो गया, आँखें सजल हो गईं। आँखों को कुछ घुमा कर उसने लम्बी साँस ली। और क्षण भर रह कर विनय दिखाते हुए उस मृदु-भाषी ने मधुर वाणी में कहा—"हे कल्याण-राशि, बहुत मत रोइये, राजा लोग अब तक भी रोना नहीं बन्द कर रहे हैं। अवश्यकरणीय स्नान-विधि कीजिये और स्नान करके फिर उसी स्थान पर चले आइये।"

तब लौकिक आचार तथा आचार्य-वचन के अनुसार राजा ने उठ कर गिरि-सरिता में स्नान किया और बहिन के साथ उसी स्थान पर गया। वहाँ उसके पति को पिण्ड देने में प्रयत्न दिखाने के बाद जब शोक-विवश भगिनी आहार करने को राजी हुई, तब राजा ने उसके पास में रह कर उसे परिजनों के साथ सावधानी से भोजन कराया; बाद को स्वयं भोजन किया। भोजन करने के बाद कैद होने से लेकर बहिन का सारा हाल—और गौड़-संभ्रम[1] के समय कान्यकुब्ज की कारा से गुप्तनामक कुलपुत्र द्वारा उसका निकाला जाना, निकाले जाने पर राज्यवर्धन की मृत्यु का समाचार

---

१ गौड़ाधिप द्वारा की गई गड़बड़ी अर्थात् राज्यवर्धन की हत्या।

